कहा था कि एक पश्चिमीय यात्री हमारे पास आता है, उसका स्वागत करना चाहिये। इसी कारण यह लोग इतनी दूर मुझे लेने आये थे। शेख़ महाशयको मेरे सम्बन्धमें किसी और रीतिसे कुछ ज्ञान न हुआ था, केवल समाधि-द्वारा ही यह सब वृत्त उन्होंने जाना था।

अनुयायियोंके साथ मैं उनकी सेवामें दर्शनार्थ उपस्थित हुआ। वहाँ जाकर मैंने देखा कि मठ तो रहनेकी गुफाके बाहर ही बना हुआ है परंतु बस्तीका चिन्ह तक नहीं है। हिंदू और मुसलमान सबही शेखके दर्शनार्थ उपस्थित हो भेंट चढ़ाते थे, परतु यह सब पदार्थ दीन दुखियोंको खिलाकर शेख़ अपनी गायका दूध पीकर ही संतुष्ट रहते थे। वहाँ जाने पर वह मुझसे खड़े होकर गलेसे मिले और देश तथा यात्राका वृत्तान्त पूछा। सबका यथावत् उत्तर देनेके उपरांत श्रीमुखसे निकला कि यह अरब देशके यात्री हैं। इसपर एक अनुयायीने कहा कि श्रीमान्, यह यात्री तो अरब तथा अज़म[1] दोनों देशोंके हैं। यह सुन शेख़ने कहा कि हाँ, यह अरब और अज़मके हैं, इनका खूब आदर-सत्कार करो। इसके अनंतर तीन दिवस पर्य्यंत मठमें मेरा बड़ा आदर सत्कार रहा।

प्रथम भेंटके दिन शेख़को मरग़र (एक पशु विशेषके ऊनका) चुग़ा पहिने देख मेरे हृदयमें यह विचार उठा कि यदि शेख़ महोदय यह वस्तु मुझे प्रदान कर दें तो क्या ही अच्छा हो। परंतु जब मैं उनसे विदा होने लगा तो शेख़ महाशयने गुफामें एक ओर जा चुग़ा शरीरसे उतार कर मुझको पहिनानेके अनतर ताक़िया अर्थात् टोपा भी अपने शिरसे उतार मेरे शिरपर रख दिया। साधुओंके द्वारा मुझे ज्ञात

(१) अज़म—अरबीमें अरब देशके अतिरिक्त अन्य देशोंका नाम है।

हुआ कि शेख़ महाशय कभी चुग़ा न पहिनते थे, मेरे आनेके समाचार सुनकर केवल भेंटके दिन उसको धारण कर आपने अपने श्रीमुखसे यह उच्चारण किया था कि वह पश्चिमीय यात्री इस चुग़ेको मुझसे लेनेकी प्रार्थना करेगा, परंतु वह उसके पास भी न रहेगा और अंतमें एक विधर्मी सम्राट् द्वारा छीना जाकर पुनः मेरे भ्राता बुरहानउद्दीनकी ही भेंट चढ़ेगा। साधुओंके वाक्योंको सुन तथा शेख़ महोदय द्वारा प्रदत्त पदार्थको अमूल्य वस्तुकी भाँति समझ मैंने इसको पहिन कर किसी सहधर्मी अथवा विधर्मी सम्राट्के संमुख न जानेका दृढ़ निश्चय कर लिया।

शेख़से विदा होनेके बहुत वर्ष पश्चात् दैवयोगसे चीन देशमें गया, और अपने साथियोंके साथ 'ख़नसा' नामक नगरमें घूम रहा था कि एक भीड़के कारण एक स्थानपर मैं उनसे पृथक् हो गया। उस समय यह चुग़ा मेरे शरीरपर था। इतनेमें मंत्रीने मुझे देखकर अपने पास बुला लिया, और मेरा वृतान्त पूछने लगा। बातें करते करते हम राजप्रासाद तक पहुँच गये। मैं यहाँसे अब विदा होना चाहता था परंतु उसने जाने न दिया और सम्राट्के संमुख मुझको उपस्थित कर दिया। प्रथम तो वह मुझसे मुसलमान सम्राटोंका वृत्त पूछता रहा और मैं उत्तर देता रहा, परंतु इसके बाद उसके इस चुग़ेकी अत्यंत प्रशंसा करने पर जब मंत्रीने इसको उतारनेको कहा तो लाचार होकर मुझको आज्ञा माननी ही पड़ी। सम्राट्ने चुग़ा ले उसके बदलेमें मुझको दस ख़िलअतें, सुसज्जित अश्व और बहुतसी मुहरें भी प्रदान कीं। परंतु मुझे इसके अलग होनेसे विशेष दुःख एव आश्चर्य हुआ और शेख़के वचन पुनः स्मरण हो आये।

द्वितीय वर्षमें चीनकी राजधानी 'खान बालक' में संयोग-वश शैख़ बुरहान-उद्दीनके मठमें जाकर मैं क्या देखता हूँ कि शैख़ महोदय मेरा ही चुग़ा धारण किये किसी पुस्तकका पाठ कर रहे हैं। आश्चर्यसे मैंने जो उसको उलट पुलट कर देखा तो शैख़ जी कहने लगे "क्यों ? क्या इसको पहिचानते हो" मैंने "हाँ' कहकर उत्तर दिया कि 'खनसा' के राजाने मुझसे यह चुग़ा ले लिया था। इसपर शैख़ने कहा कि शैख़ जलाल-उद्दीनने यह चुग़ा मेरे लिए तैयार कर पत्र द्वारा सूचित किया था कि यह अमुक पुरुष द्वारा तेरे पास भेजा जायगा। इतना कह कर शैख़ने जब मुझको वह पत्र दिखाया तो उसको पढ़कर मेरे आश्चर्यका ठिकाना न रहा और मनमें शैख़के अद्भुत ज्ञानकी सराहना ही करता रहा। मैंने अब उनको इसकी समस्त गाथा कह सुनायी और उसके समाप्त होने पर शैख़ने कहा कि मेरे भाई शैख़ जलालउद्दीनका पद इससे कहीं उच्च है। संसारकी समस्त घटनाओंको वे भलीभाँति जानते हैं परन्तु अब तो उनका शरीरपात भी हो गया।

इसके पश्चात् उन्होंने मुझसे यह भी कहा कि मुझे भली-भाँति विदित है कि वह प्रत्येक दिन प्रातःकालकी नमाज़ मक्का नगरमें पढ़ा करते थे। प्रत्येक वर्ष हज करते थे और ज़रफ़ा और ईदके दिन लोप हो जाते थे परन्तु (इन घटनाओंकी) किसीको भी सूचना तक न होती थी।

## ४—सुनार-गाँव

शैख़ जलाल-उद्दीनसे विदा होकर मैं 'हबनक़'[1] नामक

(१) हबनक़ तो नहीं परन्तु ऱबनक नामक एक नगरका अवश्य

एक विस्तृत नगरकी ओर चला, इस नगरके मध्यमें होकर एक नदी बहती है।

कामरूपकी पर्वतमालाओंमें होकर बहनेवाली नदीको 'अजरक' कहते हैं। इसके द्वारा लोग बङ्गाल और लखनौती पर्य्यन्त पहुँच सकते हैं। मिश्र देशीय नील नदीके समान इस नदीके दोनों तटोंपर जल, उपवन और गाँव दृष्टिगोचर होते हैं। यहाँके रहनेवाले हिन्दू (काफिर) हैं और उनसे अन्य करोंके अतिरिक्त आधी उपज राजस्वके रूपमें ले ली जाती है। पन्द्रह दिन पर्य्यन्त हम इस नदीमें यात्रा करते रहे और इस कालमें उपवनोंकी अधिकतासे ऐसा प्रतीत होता था कि मानो हम किसी बाजारमें ही जा रहे हों। नदी द्वारा जानेवाले जहाजोंकी संख्या भी नियत नहीं है, चाहे जितने जहाज वहाँ चलाये जा सकते हैं। प्रत्येक पोतपर एक नगाड़ा होता है जो अन्य जहाजके सम्मुख आने पर बजाया जाता है। यह अभिवादन कहलाता है। सम्राट् फखरुद्दीनके आदेशके कारण साधुओंसे नदीकी उतराई अथवा नदी यात्राका कुछ कर नहीं लिया जाता। उनको भोजन भी मुफ्त दिया जाता है और नगरमें पहुँचते ही प्रत्येक साधुको आधा दीनार भी दानमें दिया जाता है।

पन्द्रह दिन यात्रा करनेके पश्चात् हम सुनार गाँव[1]

---

पता चलता है। बहुत सम्भव है कि यतूताका तात्पर्य कामाख्या नामक स्थानसे हो जहाँ प्रत्येक वर्ष मेला लगता है।

(१) सुनारगाँव—हिन्दुओंके समयसे पूर्वीय बङ्गालकी राजधानी था। यह नगर सर्वप्रथम ब्रह्मपुत्र तथा मेघनासे समान दूरीपर मध्यमें बसाये जानेके कारण व्यापार तथा राजधानी दोनोंकी ही दृष्टिसे अत्यु

में पहुँचे। यहाँके निवासियोंने शैदाको बन्दी कर सम्राट्के हवाले कर दिया था।



---

इसकी स्थिति बनी रही, परन्तु अब तो सम्पूर्णत नष्ट हो गया है। ढाकाके निकट पन्द्रह मीलकी दूरीपर ब्रह्मपुत्र नदीके तटसे दो मीलके बाद घोर वनमें इसके भग्नावशेष अब भी दृष्टिगोचर होते हैं। केवल 'पैनाम' नामक एक गाँव इसकी प्राचीन स्थितिपर अब भी चला जाता है। ईस्टइण्डिया कम्पनीके राज्यकालमें यहाँ सर्वोत्तम सूती वस्त्र तैयार होते थे जिनकी मुसलमान तथा अंग्रेज शासक दोनोंने भूरि भूरि प्रशंसा की है।

# अनुक्रमणिका

म

## श